या बात कूँ सुनिकें कछु व्यग्य कसवे लगे, 'अबई छोरा को बल नाय निकसौ जेवरी जर गई है पर ऐंठन नाँय गई।" या समै सूरज पख फैलाय क उडान भर रह्यौ तवइ एक डाकिया डोग ते आयौ। वानैं चकोर के नाम कौ लिफाफौ गहतायौ। चकोर ने लिफाफो खोलिक देखौ। खुसखबरी निक्सी। भरतपुर के कॉलेज म लक्चरार की नौकरी को कागज हो।

या समाचार कू पढ़िकें चकोर ने अपनी मया के पाम छिए तौ मैया कछू समझ नई पाई बोली, 'को मोय छोडि कें जा रह्यौ है का ?"

नई मया तोय छोडिक क से जाऊँगो। जाऊँगो तौ कहा जाऊँगो। मया मेरी नौकरी लगवे का तार आयौ है। भरतपुर म मोकूँ लक्चरारी मिल गई है।"

'अरे बेटा जुग जुग जियौ मेरे मन की साध पूरी भई। अब मेरे पाँमन न का छीमे। सब गाम वोरन के पाम छी।

बा सम जितेक बडे बूढे खडे, वानैं सबन के पाम छीए। सब पानी-पानी है गए। सबन नै हाठन सो ग्रासीस दियौ।

बा समै को नजारो देखब जोग हौ। एक ओर सुख दूसरी ओर दुख मया-बटा सुख दुख क झूला म झूल रहे।

चकोर तो भरतपुर चलव कूँ पहल तेई तयार हौ अब तो सुऔसर और आ गयौ। मैया ते बोलो मैया अब यहां रुकव म कोऊ सार नाएँ। मौय भरतपुर रहनौ ही है। तू अकेली रहैगी तो कहा रहैगी। भगवान नै सुन लई। अब हम दोनो ई भरतपुर रहिगे।

बेटा जसी चाहे वसी ही कर पर भरतपुर कहा चलिग अपनो कोऊ ठौर ठिकानो तौ हुत नाए।"

मया सब भगवान भलो करगो। नोकरी लग गई है। अब ता जहा नौकरी म्हाई अपनौ घर।'

पर या घर कू छोडि कैं कैसे चलूँ ?'

मैया अब घर कहा रह्यौ है अब तो ई तो धूरी है गयो।

बटा तू अकेलो चलो जा मैं तो एक छपरिया डारिकैं याई ठौर रह लऊँगो।'

मया अब ऐसो नाय है सकै। फिर अब अपनो यहा रहो ही काए। फिर ताय यहा रहन कौन देगो ?'

'तू जसी चाहे वसी कर तरौ सुख मेरो सुख है।'

मैया-बेटा बतरामत रहे । गाम वारे सुनत रहे । कछु गाम वारे या दुख म मानन्द लेत रहे । कछु नथिया की जरी भई झोपड़ी अरु दो बीघे गारन नैंहू हड़पबे कूँ तयार बैठे । जिनक मन म दया आई वे गाँम के डरते बोलऊ नई सक ।

थोरी देर म चकोर अपनी मया के न चाहते भए हू बाँए हाथ को सहारो दकैं होले-होले सडक प ल चलो । नथिया आगें जा रही पर मन जरी भई झोपरी म ही फस रह्यौ । मुड मुड क बाय देख रही । रो रही । मन म आग लग रही पर बिचारी बिवस ई । सडक प नथिया अरु चकार तमास बन रह । बस क आत ई नथिया भूपाटन ते रो परी । चकोर वाए हाथ पकरि क बठाव लगो नथिया गिर परी । बोली, "बेटा मैं नाँय जाऊँ, गाँम कू नाय छाडूँगी । या गाम मे ब्याह के आई हू । गाम बारे मोय लक आए हैं । भीर म ते आवाज आई, 'जो लक आए है बि नैं निकार दई है दूध की माखी की नाई । छारा ठीक कह रह्यौ है गाम मे अब रह्यौ ही काए ।" चकोर ने कही, मया अब इन बातन न रहन द नथिया ने कही, 'अच्छो गाँम वारेन सौं गलतीन की माफी तो माग लऊँ ।'

चकोर बोलो ' मया दोसी तू नाए —दोसी मैं हू मैं ही माफी मागूगो । ' वाने मया के आसू पोंछे । कन्डक्टर व्हिसिल देवे लगो । चकौर नैं मया सम्हार के बठारी फिर दोनोंन नैं हाथ जोर क गाँम वारेन सौं माफी माँगी । कन्डक्टर ड्राईवर और सिगरी सवारी कछु समझ नई पाए । गाडी चल दई । लाग लुगाई, धीरैं धीर अपन घरन कू लौट परे ।

## बधे दोऊ बन्धन मे

भरतपुर म चकोर अपनी मया कूँ लकै चौमुखा महादेव के पास किराए क एक मकान म टिक गयो । बाके पास ना खाइब कैं औ ना पीब कू ना ओढिबे कूँ औ, ना बिछायब कू । वाके यार राजेन्द्र नैं कछू रहब सहब, खाइब पीवे, ओढिबे बिछायवे की परबन्ध कियो । बान तन, मन अरु धन सो पूरी मदद करी ।

भरतपुर कालेज म ड्यूटी ज्वाइन करते ई चकोर के हल्ला है गए । वाकी पढाई और व्यवहार सौं छारा भौत प्रभावित भए । चकोर न अपने साथीन को हू प्यार पायौ । थोरे दिनान मइ वाकी धाक जम गई । फून की सी गध फल गई ।

चकार की नौकरी की खबर सुनिक एक मत्री महोदय अपनी बिटिया की सम्बन्ध लकैं आ गए । भाँति भाँति के प्रलोभन दवे लग । चकार न दो टूक मना कर दइ । प्रलोभन के पीछ मत्रीजी न दडनीति को हू अनुसरण करौ, पर चकोर के कान प जुँ तक नई रेंगी ।

चन्दा के घरवारेन नैं जब सौं चकोर के भरतपुर आइवे की सूचना पाई बिनकूँ भारी खुशी भई। दूसरी ओर गाम वारन के अत्याचारान कूँ सुनिक बिनकूँ भौत दुख भयौ। लेक्चरार बनवे प चन्दा की कली कली खिल गई। वू चकोर कूँ बधाई दवे कालेज पहुँची। चाखे हू बधाई दवे गयौ। सग म ब्याह की चरचा हू कर गयौ।

चन्दा अरु चकोर के अन्तरजातीय ब्याह की चरचा भरतपुर क अखबारन म है गइ। एक पच्छ याकौ समथन कर रह्यौ। दुसरौ याकौ विरोध करवे प तुलौ। दोनो पच्छन नैं अपने-अपने पम्पलेट निकासे।

देखते ही देखते एक नवयुवक मडल तैयार हैगौ। चकोर कौ यार याकौ अध्यच्छ बनौ। वान नई विचारधारा क नवयुवकन कूँ लकै अन्तरजातीय ब्याह कौ समथन कियौ। नवयुवक मडल ने बाल बिवाह, पदा प्रथा बेमेल विवाह जसी सामाजिक कुरीतीन कूँ दूर करबे के ताइ और घोसना करी। नवयुवक मडल न मौहल्ला मडली बना दई। नवयुवक मडल ने निरनय लियौ जो अच्छे कामन म रोडे अटकाबगौ तौ बाकौ नवयुवक मंडल घिराव, पथराव अनसन, सत्याग्रह, बहिस्कार जैसे कामन कौ सहारौ लगौ नई तौ हम सबके हैं सब हमारे है। समाज की दहेज की दुनाली ते पीडित दुखिया आय-आय क मिलिबे लगे। जस छोटी नदी बडी नदीन म आइक मिलै वाके वेग ए वढा दै याही तरियाँ नवयुवक मडल कौ प्रभाव दिन दूनौ रात चौगुनौ बढवे लगौ। नवयुवक मडल न ठौर ठौर प सभा करी। रूढिवादी जर भुन कै रह गए। बहुमत क आगै अल्पमत झुक गयौ।

आलोचना क बादर हट गए। वाद विवाद मिट गयौ। जरजर जीवन, सक्ति रहित पुरानी पीरी पत्ती हरी भरी जीवन सक्तियुत नई पत्तीन क विकास कूँ कब तक रोके रहती। पतझर युग परिवतन लाव। चौखे नै सुभ दिना देखि क अपन चार भैयान के सग चकोर के घर आइकै चकोर के माथे प तिलक कर दियौ। कछू फल मिठाई बाकी गोदी म रख दिए। सकुन के रूप म एक रुपया भट दियौ। पडित नैं विधि विधान सौं सिगरौ काम करायौ। हाथो हाथ ब्याह कौ दिना त कर दियौ। होरी की दौज कौ सायौ दोना पच्छन नैं स्वीकार करौ।

चोखे की बहू राधा तौ अब दिन गिनवे लगी। नथिया हू फूली फूली डोल रही। दोना ओर उछाह दिखाइ पर रह्यौ। ब्याह त महीना भर पहले पीरी चिट्ठी आ गइ। ब्याह कौ बिधिवत नौतौ आ गयौ।

जब नथिया के सामइ देहरी पूजन की बात आइ। चकोर न राजेन्द्र की भन सो एक हडिया म मौती चूर क लडडू मगवाय क पूजन करा दियौ। राजेन्द्र की भन हू खुस हैं गई। नथिया हू खुस है गई। देहरी पूजन कू जो ढकोसला बताव लग बिनकूँ नथिया न समझायौ—

'देहरी म अमुर बाम कर, सबसों पहल विन्नें मनायो जाए जासों मगल काय निर्विघ्न हाव।"

चकोर नै या कू स्वीकारो। राजेन्द्र जा याकू व्यथ समझ रह्यो याकू चकोर नै बतायो—"तुलसीदास नै हू तो अपनी रामायन म देवतान सों पहल असुरन की वंदना करी है। फिर हमारी सस्कृति भुलाबे नें ताड़ मोरइ है।

देहरी पूजन के लड्डुआ घर घर बंट। सबन कू मालुम पर गई। नाक भौ सिकोरबे वारी नाक भौह सिकोरब लगी। कहबे लगी 'कहीं की इट कही को रोडो, भानुमती नै कुनबा जोरो।' जो भली बयरबानी विन सब प्रकार सों सहयोग दियो।

लगन को खेना पांच दिनान को निक्सो। इतकू चकार ी सलाह सूत करक मया के अनुरूप प्रबन्ध कियो। दूसरी ओर चोखे न आसामीन कू खटखटायो। कइ आसामी तो अकाल के मार घर छोड गए। कछू मडक डारबे कू जात। रोज खोदते, रोज पीते। कछून ी पट दिखाय कै कह दइ क यात बच तों कछू करें। चाखे आसामीन की हालत कू देखि क कह न सको। जिनत कही, विन्नें टका सो जवाब द दियो। हार झकमार क चोखे चुपचाप घर लोट आयो।

राधा नै चोखे त करजा लबे की बात कही पर जहा जहा हाथ डारो कोड़ी पटट परी। अखीर म राधा और चाखे ने त कियो क मकान के पास की 40″×60″ की जमीन बेच दइ जाए। भीत मे सामाजिक गिद्ध तो याकी बाट देख रहे। बीच बस्ती म ऐसो प्लाट मिलनो दूभर हो। प्लाट के साम सडक, नल, बिजली सब सुविधा हती। प्लाट 10 000/ ते कम को नाम्रो पर 5 00।/ ते ज्यादा दबे वारो कोऊ नाम्रो। सब जान गए गज बावरी होय। औने पौने म थोक्नो परगो। आदमी तो समै देख। समै को लाभ उठावै। सब चोखे कू न्यूटिव कू मेंडरा रह। चोखे कू हू अपनी बिटिया को ब्याह दिखाइ द रह्यो। वू मनइ मन कह रह्यो जाए लाख रहे साख।

चकार कू जसेइ या बात की मालुम परी बाप नई रह्यो गयो। वू भगो भगो चोखे सों आइके मिल्यो। वान विनम्रता सौ कही, पिताजी प्लाट बेचकै ब्याह करबे की सोच रहे हो। घर बरबाद करकै ब्याह करोगे? फिर तो मरे सग ब्याह करब को नतीजा ही का निकसगो? सब लोग माप थूकिंगे। हमारो करो धरो मटटी म मिल जाइगो। मरी ममन मे पइसान की जरूरत ही काए? चोखे का उत्तर दतो। बा ने चकोर के आगे प्लाट नाई बेचबे की सौग ध खाई। तब चकोर कू स्वात आई।

चोखे न सौग ध तो खा लई पर लगन म कछु तो भेजनो। चार भयान के ताईं घर प खारौमीठो पानी तो पिवानो। दुनिया बसेई नाम धर रही अब छोरी कू

खाली हाथ भेजबौ कहाँ लौ उचित हौ। का करतौ, अकल कछ काम नाय दै रही। अखीर म राधा ने तीन तोला सौनो जो बचाय कै रख राखौ चाखे के हाथ प धर दियो। चोखे के मन कूँ राहत मिली। प्यासे कूँ पानी मिल गयो।

लगन के दिना आगन म चौक पुराय कै चौकी प छोरी कूँ बठाय क पडितजी ने लगन लिखी। लगन के ताँई एक परात, ग्यारह सेर लड्डू कपडा को एक थान कछू फल फूल रखे गए। बयर बानीन न लगन लिखते समय लगन के गीत गाए। अखीर म आरतौ भयौ बयरबानीन ने आरतौ हू गायौ—

'ब्रारे झमके कौ बरसनी मेर '
सुक्लजी नै लगन पढकै सुनाइ ।

बयरबानी जब घर चलबे लगी तौ बतास बँट। बयरबानी चाखे के घर ते निकसते ही गिरारे म गीत गाती चली—

फिरगी नल मत लगवावे रे फिरगी नल मत लगवाव।
नल को पानी भौत बुरौ मेरी तबियत घबरावै।
सहर के सा गए हलवाई, जी सहर के सो गए हलवाई।
अब तौ मुखडा खोल कलाकद लायौ हूँ प्यारी॥

चकोर के यहा साझ कू लगन पहुँच गई। दरवज्जे पै हरे हरे बन्दरवार लग गए। ग्राँगन लिपवायौ गयौ। चौक पुराए गए। साम कू हमीदा ने नगाडो अरु वाय छोरा नै नफीरी बजाइ। नवयुवक मडल नैं मिलकै सब काम किए। फरस बिछाए चादनी बिछाई। नथिया पीरी पहरकैं पास-परौस की बयरबानीन कूँ बुलावे गइ। चकोर नै अपनी मया कूँ खुस करबे के ताइ मया के अनुसार सब काम किए। लगन के लते समय लगन लेबे के गीत गवे, ग्रारतौ छात भयौ। पडितजी न लगन पत्रिका बाचि क मुनाइ। पास परोसीन कूँ चाय पिबाई। चकोर न लगन कौ सामान अपनी मया की गादी मे रखक बाहर सबन कूँ राम राम करी। बडे बूढ़ेन को ग्रासीस लब क ताइ पाव छिए। सबन ने आसीस को हाथ फेरौ। आनन्द क सग लगन कौ काम सम्पन्न भयौ।

लगन के पाछ चिटठी लिखी जाएँ। दूसरे दिना सबसौं पहलैं मनसजी कूँ चिट्ठी लिखी गई। फिर गुरूजी कूँ चिटठी लिखी गइ। वा पाछ सिगरे नातदार अरु मिलिब वारेन कूँ चिटठी लिखी गई। नथिया के मन म ग्राइ अऊँ गाम क मुड्ड-मुड्डन कूँ हू चिटठी लिखी जाएँ। चकोर न चिट्ठी लिखिबो तो दूर गाम की ओर पग्ग करकै हूँ साबे की नाय सोचो। पर मया तो या विचारधारा की क बटवो तो मेमन को चाहे वर चौं ना होय। यामौं चकार ने ग्रऊ गाम वारन कूँ चिट्ठी लिखी।

नथिया के मन म कोऊ चोर नाओ वू ता चाहती जो है गई सा है गई। जबऊ गाम वार वात अऊ लौट चलव की बहैं तौ अऊ लौट जाए, पर गाम वारेन की यौनसी गज परी। जि घर उजारो वे याइकूँ आवे लग। गाम त बहारो जरूर आयो।

ब्याह के रीति रिवाज नथिया के मह अनुसार है रह। धूरो पूजिवे पै नवयुवक मडल आना कानी करने लगौ। नथिया न सबन कूँ समझायो, बेटाओ पुरखान ने धूरो पूजियो या ई नाँय राखो। याक पीछ जीवन दरसन है। धूरो पूजिक इ पाठ सिखाता है कै अब तक तौ हस खेल क उमर बिताय दइ। अब गृहस्थ जीवन म प्रवेश करव धूरा जसो बननो है। धूरो जस सब भार ए झेल कूरो करकट, मल मूत्र सबन न सहन कर एसैं ई अब सहनसक्ति को पाठ धूरे त सीखनो है।" नवयुवक मडल ने जीवन कौ रहस्य समझो तो बात जच गई। चकोर ने हँसत हँसत मया की बात मानी।

बितकूँ चन्दा क घर बिना धन के कोऊ प्रब ध नाय है पाय रह्या ब्याह के समै घर प सुफेदी, रग रोगन हाय हायी, घोडा बढ । पर हाय तौ हाय कैसी? अटटी का वित्त प चेत। चाखे की तो अटी खाली। इन सोच विचारन म चाखे डूब रह्यो। तबइ राजेन्द्र अपने दो यारन ने लऊ चाखे के पास पहुचो। ब्याह की व्यवस्था कसैं होयगी ? ई सवाल किया तो चोख की चहरा उतर गयो। मन बठ गयो। राजेन्द्र भाप गयो गरीबी चारो ओर सौ भाँक रही।

राजेन्द्र ने समझायो, ब्याह की चिंता नेकऊ मत करो ब्याह आय समाज मन्दिर मे होयगो न तो वर पच्छ की ओर सा काऊ ताम झाम आवगो, ना कन्या पच्छ के दरवज्जे प कोऊ धमरगज होयगो। आज तक अपने अपन घरन पै जो चाह्रो सौ करौ कल्ल दानो पच्छ आय समाज मन्दिर मे आ जाइ गे। ता पाछ सब काम नवयुवक मडल के हाथ म होयगो। बेटी बारे अरु बेटा बारे तौ तमासौ देखिग।" चोखे न ई समाचार सुनौ तो सकपकावे लगौ। वू किंकर्तव्यविमूढ है गयो। बाक मन कूँ राहत तौ मिली पर बिना पइसा धेला कस काम होयगो ? ई समझ म नाय आ रही।

राजेन्द्र नै समझायो दोनो तरफ की व्यवस्था आय समाज की ओर ते होयगी। आय बालक बालिकान की जसै ब्याह होतो वाई तरिया ब्याह होयगा। वादक सस्कृति का निर्वाह होयगो। आदस रखनो है। अगड्टा पीचनो है, जासौ सब दुख दारिद दूर है जाइ ग।'' चाखे ने अपनी सहमति द दई।

अब नवयुवक मडल के सदस्य नथिया के पास पहुचे। बिन्नै सिगरी बात नथिया कूँ हू समझा दइ बिन्ने हाय धाय क भूमर हा भूमर आय समाज के मदिर म पहुच जानो है। सिगरे काम विधि विधान ते हुग।' नथिया ने हू बिना हुज्जे तुज्ज क नवयुवक मडल की बात मान लई। वू या बात कू जानती क बाके हितसी नवयुवक मडल क ई तौ है। ब जो कछू करिगे भलौ ई करिगे।

नवयुवक मडल नें दोनो पच्छन कू तयार करकं चन की सास लई। वा दिना धूरडी को उत्सव हो। दूसरे दिना दौज कूँ ब्याह हो। सबन ने मिलिक पहले धूरडी को उत्सव मनायो। धूल धक्कड सों हटिकें, रग गुलाल सो खूब होरी खेली। व्रज के खूब रसिया गाए। ढप ढाल चग लक नवयुवक मडल भरतपुर की गलीन म निक्स परो—सब जुर मिलक गा रह—

आज बिरज म होरी रे रसिया
होरी रे रसिया बरजोरी रे रसिया।
अपने अपने मदिरवा सो निकसी
कोऊ स्यामल कोऊ गोरी रे रसिया॥
अबीर गुलाल के थार भरे हैं,
मारत भर भर झोरी रे रसिया॥
बाजत चग, मृदग ढाल ढप,
और नगारे की जोरी रे रसिया॥
कौन के हाथ पिचकरा सोहै?
कौन के हाथ कमोरी रे रसिया?"
स्याम के हाथ पिचकरा सोहै।
राधा के हाथ कमोरी रे रसिया॥
चन्द्र सखी कहि बाल कृष्ण छवि,
चिरजीवहु यह जोरी रे रसिया।"

दुपरी तक सब याही तरियाँ होरी गामते गामते होरी के रस म डूब गए। सबन के चेहरा रग अरु गुलाल म ऐसे रग गए कै पहिचानेवे म हू नाय आ रहे। सब एक दूसरे के गरे लग रहे। होरी की मिलन, मन के मल कूँ दूर कर रह्यौ। दुपर तक सब थक कै चूर चूर है गए। धीरे धीरे सब अपने-अपने घरन कू चल दिए।

साँझ कूँ फिर सिगरो नवयुवक मडल आय समाज के मदिर म इकठौरो भयो। ब्याह के ताईं सबन नें मिलिकै अपनो अपनो काम बाटो। एक दल मडप बनावगो। दूसरो दल यज्ञ की सामग्री जुटाय कं यज्ञ की व्यवस्था करगो। तीसरो दल बैठक व्यवस्था सम्हारंगो। चौथो दल जलपान करावगो। सामान की सूची बनाय दई। ब्याह को काम दिन ई दिन में होयगो ई ऊ निहच कर दियौ। या काम के बटवारे के पाछ सब अपने अपने काम म लग गए। सबन सो तालमेल के ताईं राजेन्द्र त दियौ गयो।

दूसरे दिना नवयुवक मडल न आय समाज मदिर कूँ झार बुहार क धोय पौछि क बिना तामझाम के सजा सँवार दियौ। दोना पच्छ हाथ धोय क आय समाज म आ गए। आय समाज के एक ओर के कमरान म बेटी बारा पच्छ ठहर गयो दूसरी ओर बेटा वारो पच्छ।

चन्दा की सहेलीन नैं चन्दा कूँ खूब अच्छी तरियां सजायौ । बिना चमक दमक के सादा कपड़ान में हू चन्दा, चन्दा की नाई दिप रही । बिना कोऊ आडम्बर के चकार के मित्रगन इकट्ठे भए । भरतपुर के समाज सेवक, समाज सुधारक चारों ओर ते एसें खिंचे चले आए जसें फूल पै भौंरा चले आवें । जसें पोखर में गाम को पानी चलो आवें । मास्टर आदित्येन्द्र, राज बहादुर जुगलकिसोर चतुर्वेदी, किसनलाल जोसी, पं रामकिसन मुकुट बिहारी लाल गोयल हरीसिंह वकील, हरीलाल पारासर जसे नव-युवक अपनों समथन और आसीरवाद दवे के ताईं इकठोरे है गए ।

आय समाज के साधुगन ऊ अपने भगवा वस्त्रन में एक ओर आलथी पालथी मारकें सोभायमान है रहे । सिनसिनी के पंडित लक्खीराम नैं सुन्दर वेदी की रचना करी । चारों ओर हरदी, गुलाल, मेहदी आटो और कई रंगन की अल्पना माढ़ी गई । वेदी के चारों ओर सुन्दर मंडप बनायौ । केरा के पत्ता चारों कोनेन पै लहरा रहे । वेदी के चारों ओर पत्तरन में सामग्री सजा दई गई । एक ओर घ्यौ को पात्र रखो गयो, जामें स्रुवा परो । ब्याह के ताईं सिगरी तयारी है गई । भारतीय संस्कृति की झलक सबन के आँखिन में सामई है गई ।

ब्याह की सही लगन में एक ओर सौं हल्की चम्पई रंगीन सादा धावती में चन्दा आई अरु दूसरी ओर सों सफेद खादी की धोती कुरता अरु जाकेट में सजो सवरो सहज भाव सौं चकोर आयौ । दोनोन ने मंडप के नीचे ठाड़े हैके भारतीय परम्परा के अनुरूप सबन कूँ करजोरि कें प्रनाम कियो । सबन ने अभिवादन स्वीकारो । ता समैं गोपाल गढ़ के रहवे वारे मदनजी ने एक मधुर गीत हारमोनियम पै सुनायौ । बोल हे— 'मैंने वन्दनवार सजाए ।' या गीत सौं वर पच्छ कौ स्वागत कियौ गयौ । ता पाछे रामायन की बिन चौपाइन को सस्वर पाठ कियो गयौ जिनमें सीताजी रामचन्द्र जी कूँ माला पहिराव । बिन चौपाईन के संग ई चन्दा ने चकोर के गरे में वरमाला डारी । वू मन की माला तौ पहलें ही डार चुकी । याही भांति चकोर नैं सालीनता सौं सहज भाव सौं चंदा के गरे में पुष्पहार पहिरायौ । चारों ओर सौं फूलन की वर्षा भई । लोग लुगाइन ने चन्दा अरु चकोर की वरमाला कौ ई सरूप देखो तौ तै करी याही तरियां हम अपने छोरी छोरान की वरमाला कौ आयोजन करिंगे ।

वरमाला के पाछें चंदा अरु चकोर यग पै बठे । पंडित जी ने आय पद्धति सौं यज्ञ करात भए ब्याह सम्पन्न करायौ । यग की सुगंध सों सिगरौ वातावरण सुवासित है गयौ । अगरवत्तीन की गंध सौं वायुमंडल महक उठौ । कन्यादान करबे बारेन नैं कन्यादान करौ ।

समाज सुधारक ने अपने अपने विचार प्रकट करे । एक जने ने बाल विवाह के दोस गिनाए । बाल विवाह सों बच्चान को स्वास्थ बिगर जाए, मानसिक विकास नई है पाव । ना पढ़ पावें ना लिख पावें । बीमारी के मारे, दुखी भए जीवन गुजारें । बाल विवाह के कारन विधवा है जाएँ तो जीवन और भार सरूप है जाए ।

बाल विवाह के पाछे दूसरे ने समाज की दूसरी बुराई पै प्रकाश डारो। एक बहू के हुते भर दूसरो ब्याह करल। कछू उजागर में कर कछू चुप्पचाप करें जब बात खुल तौ लेबे के दब पर जाएँ। एक के होते भए दूसरे सौ ब्याह करबौ एक के माथे के सिंदूर सौ खिलवार करबौ है। जिन्न दो दो ब्याह किए बिन्नें अखीर में नरक ही भागौ।

समाज के तीसरे कोढ दहेज प कई लागन ने धोय धोय क ऊजरो करी। बिन्नै उदाहरन दै दक आए दिना स्टोव फटबे, आग लगबे की बात कही। आए दिना गर म फंदा डारिके, जहर खाइकैं मरबे की बात कही। दहेज के कोढ कूँ दूर करबे कू नवयुवकन कू आगे आइक दहेज के भूत भगाइबे के ताई चकोर के आदस कू अपनाइक उदाहरन दबे की बात कही।

याही तरिया सती की प्रथा, अमिच्छा परिवार नियोजन, स्त्री समानता कारज, विधवा विवाह प हू विचार प्रकट किए। ता पाछे स्वल्पाहार भयौ। दिन ई दिन में ब्याह कौ सिगरौ काम काज है गयौ। ना तासे ना बाजे ना रोसनी ना आतिसबाजी ना झांय झाय ना झिक झिक ना चाय चाय ना चिक चिक। खूत सौ कत गयौ। ठीक सी ठाडी रही। न चैं ढैं ढ को कोई काम नाओ। सानद ब्याह भयौ। ब्याह के गुन गाते गात सब अपने अपने घरन कू चले गए। आलोचना करबे वारे हू मान गए। साच कूँ आच कहां।

चोखे ने जब अपनी बिटिया कूँ विदा कियौ तौ हिचकी भर भर कैं रोबे लगौ। मैया दादी न्यारी रोबे लगी। बिन्न रोमत देखकै अच्छे अच्छेन के हिया भर आए। चोखे ने विदा के समय बिटिया के सिर प सनेह को हाथ फरो। दो बोल सीख के कहे। दादी ने रुंधे कंठ सौ कही, घर कौ नाम करतौ बेटी कर क रोटी।' चोखे की आखिन सौ लग रह्यौ कै वे मौन है क बिटिया सौ छमा चाह रहे होय, 'बिटिया हम ने फटे पुराने जो कपडा पहराए सो तुम ने पहर, जो मोटौ झोटौ खाइबे कूं दियौ सो खायौ पर कबऊ उराहनो नाय दियौ। जो सेवा करी वाकौ बदला चुकायौ नाय जा सक। हमनै जब आधी आधी रात कू पानी मागौ तब पानी दियौ। बीमारी के सम, रात रात जाग क सवा करी। हमन कस्ट ई कस्ट दिए अब जाते समै छमा करती जा अपनी मया कू धीरज बंधाती जा।" मुखरित है क चोखे बोलौ बटी अपनी सास कू अपनी मया सौ बढकै समझियो, अपने पति कूँ देवता मानियौ। या सम सब रोतौ छाडि क चदा चल दइ। सबन की आखन मे आंसू छलकते रह गए।

नयिया न चदा कूँ बडे चाव सौ विधि विधान सौ, सोन विचार कैं घर क भीतर लबे को गीत गायो--

लोग महाजन या कहैं
या कृष्ण का ब्याह न होय

इनई मोहल्ला के देखते
इनई लोगन के दखत
लायो है वहू है विवाह ।

दरवज्जे प सांत कांसी की थारी एक के पीछें एक रखी । बिनम पेडा और पइमा धरे । चकार थारीन ते छटी छुवाय कें आग वढतो रह्यो चदा पीछ त सिर प जल भरी पीपर को डार परी गागर कूँ लक एक-एक थारी उठातो रह्यो फिर साता थारी न लकें भीतर घर म घुसिक देवतान के आगें थारीन नें धर क बठे । बयरन न घेर गढी गाई ।

घेर गढी भाइ घेर गढी ।
सासू छोटी वहू वडी ।
जितनं सासू पानी जाए ।
वितनें वहू गिदोरा खाए ।

सवन न नथिया के भाग सराहे । घर म चन्दा सी वहू आई है । सवन नं ई ऊ वही पूआ ना गापरी, गद्द वहू आ परी । हद नगी न फिटकरी, रग चोखो ही आ गयो ।

## बज्रपात

चन्दा चकोर के घर म लच्छमी बनकें आई । घर म नौ निधि अरु बारह सिद्धि है गई । चन्दा अरु चकोर चर्चा करत, बाधा तो आई पर मांचा प्रेम, सही मस्तार, सही काम भाग्य अरु ईसुर की किरपा त मजिल मिलई गई । नथिया हू बटुआ म म्हौं की सुघर सलौनी वहू कूँ पायक सब दुख दरदन कूँ भूल गई ।

चकोर नवघरार तो बन गयो पर बाको ध्यान सदा पढ़ब बढ़बे म ई लगो रहतो । थोरे दिना पाछ बानें आर ए एम की परीच्छा दई । बाऊ म बाए सफलता मिनी फिर तो वू बो डी आ बना दियो । सौभाग्य सो बानो पोस्टिंग डीग माहि है गयो ।

डीग ब जिल म पुरान राजान के महल है । जब आमन-मामन लड़ाई नडी आरी तब ब महल जिल म बनाए जात । ता मन म सुरच्छा क बाई क बड़े उपायाो है । आजकल तो इनकी काई पूछ नाय रही पर महल ता महलई होय । बिन महलन माहि पचायत ममिति को आफिस अरु ऊपर क हिस्सा न बी डी आ अरु दूसर कमचारीन को आवास हो । चकार बी डी आ है कें चन्दा अरु अपनी मैया क सग

पचायत समिति के ऊपर के हिस्सा म रहब लग गयो । चकोर कूँ सब सुविधा मिल गई बगला की ठौर बगला, जीप की ठौर जीप नौकरन की जगह नौकर । सब आनन्द है गए । चतुर लोग कहो करें अव्वल सुख निरोगी काया, दूजे सुख घर मे होय माया, तीजे सुख पतिव्रता नारी, चौथे सुख सुत आज्ञाकारी । नथिया अपनो भाग सराहवे लगी । चकार को पद बडो, वतन बढो और वढ गयो यम ।

पचायत समिति म चकोर क रहन सहन, काय व्योहार कू देखिक सब लाग दानन तर अगुरी दवावे लग । भारतीय पोसाक, सादा रहन सहन सबसो प्यार सो मिनिवो, सब के काम म हाथा हाथ करवो, ईमानदारी सो रहिवो खूब ई भातो । पच्छ वारे प्रशसा करते । दुस्ट सुभाव वारे ईर्स्या करते । चारो ओर चकोर को डका पुज गयो । सब लाग कहवे लगे 'ना तो ऐसो बी डी ओ आयो अर ना ऐसो आवै ।' हा, जा दिना चकोर बी डी ओ वनक आयो अऊ गाँम म हुई मच गई । लोगन के मन म भय छा गयो । अऊ बारे भाँति भाँति की आसका करबे लगे । कछू कहवे लगे चकोर गाँम ते वदलो लकं रहैगो । कछू ा कही कुचलो भयो स्याप है । कछून ो कही मैया के वर ए छर छर कं लेगों । भांति भांति क लोग भांति भांति की बात—"जसी जाकी बुद्धि है तसी कहे वनाय ।'

कछ अपनी करनी पर पछताइवे लग । कछू चकोर के सामई जाइवे ते कनराव लगे । जात तो का म्हाँ ते जात ? पद प्रतिस्ठा तो पामन ने आगे बढातो पर उनको करनी उनके पामन नैं पीछे ढकेलती । कछू सामई गए ऊ तो आँख मिलाइवे म सरमावे लगे । कछू भय झिझक अरु सकोच कू छाडि कं मिलेऊ तो म्हो खोलिबे को साहस नई कर सके । तोऊ चकोर ने गाम वारेन को काम रोको नइ । सच्चाइ सो, ईमानदारी सो कतव्य परायणता सों बदले की भावना कू भुलायवं, ताही छन कियो । गाम वारेन ने गाम जाइवं मन भरकं झिकपेट चकोर की बडाई करी—"ई बात साँची है—बडे बडाई ना कर बडें ना बाले बोल ।" बहोरी ने कही, 'भैयाओ चकोर तो पढो लिखो ही नाएं, उदार हिए को है । फिर अपनो है । वाते काइकी झिझक वात काइकी डर । सज्जन लोग नकी कर अर कुए म डार पथ को अनुसरन कर । भल लाग हिंसा कू अहिंसा सो दूर कर । कीचड कू साफ पानी सो साफ करै । चकोर आदमी कू नई आदमी की नीयत कू बुरो बताव । वाको सिद्धांत ता वृच्छन को सो है—इनते वे पाहन हनै उनते व फल देत ।'

बहोरी ने लोगन कू मुक्तेरो समझायो पर जिनक मन म चार बठो भयो वू कैसे निकसतो जिन्नैं वाकी झोपडी म आग लगाई, जिन्नैं बाकी झोपडी म पत्थर फकें वे डर अरु लाज के मार मरे जा रहे । अपनी करनी प वे अपन आप गढे जा रहे । पर 'अब पछताए होत का जब चिडिया चुग गई खेत ।" सब कानाफूँसी करते 'यार हम ने अपने पामन म आप कुल्हाडी मारी है । अब तो जसी करनी वसी भरनी है ।

मन की बात तो मन तक पहुँच। अऊ गाम वारेन की मन की बात चकोर अनुभव कर रह्यौ। वानैं सब गामन के दौरा किए पर अऊ गाम कौ दौरा नाय कियौ। अऊ म हैंड पम्प लगाबे, चकोर नें अपनो ओवरसियर भेज दियौ। स्कूल कौ भवन बननौ हो तो जूनियर इंजिनीयर भेज दियौ। और कम्प लगे तौ दूसरे अफसर भेज दिए। यासौं गाम वारन कूं विसवास है गयौ क अब अऊ गाम को भलो नाएँ। गाम वारे गाँम के विकास के ताईं चकोर सौं का म्हौ ते कहते ? वे समझ ही नाय पा रहे।

एक दिना सिगरे जुरि मिलिक वहोरी के पास गए अरु कही भया अब या गाम की लाज तिहारे हाथ है। जो कछू होनी हो, सो तो है गई पर जब अपनौ ई बी डी ओ आ गयौ है तो गाँम की तरक्की होनी चइए।"

वहोरी बोलौ, "भया मौतें का चाहो ?"

परमाल नें कही 'वहोरी तू सब समध रह्यौ है। भाई गाँम ते पाप बन गयौ है यावौ प्रायस्चित कसैं होय ?"

वहोरी बोलौ 'भाई सब जुरि मिलिक चलौ। काहिली-माकूली है जाइगी। मैं कह रह्यौ हू वू अपने मन म मल नाय रखगो। पाप तौ है गयौ पर पाप कितेकऊ बडौ चौं न होय वाकौ प्रायस्चित तो है सक। पर ई तन ते नईं मन ते होनौ चइए।

किसोर बोलौ भाई वहोरी, चकोर मन म मल नईं रखतौ तौ अऊ गाम कौ दौरा करबे जरूर आतौ।"

वहोरी बोलौ 'भाई ! कस आतौ ? वाके मन म ऊ तौ सकोच है, पर तुमम ते कोऊ वाए बुलाबे गयौ का ? वाके जातेई वाकी चौपडी प ऊपरा थापबे लग गए। वाके दो बीघा आरऊ दूसरेन नैं जोत डारे। काऊ न जायकैं बात कछू कही का ? काऊ न जायकैं वू मनायौ का ? वाके पाँम पर तौ गाम म वा आधार प पर। गाँम म वाकौ धरोई का है ? तुम करेजा प हाथ धरकैं देखो, तुम्हारे सग ऐसी बीतती तौ तुम का करते ? खर, जो कछू भई सो भई, पर अब सब जुर मिलिक चल। अपने गाम की तरक्की के काजैं कहैं तो वू पीछ नईं रहैगौ।

भाई वहोरी कछू होय। वाके कामन नैं ही हमारे मन कौ मल धो दियौ है। हम वाके पास जायक रहिंगे। वाके पाम परिंगे हाथ जोरिंगे ठोडी म हाथ डारिंगे कहिंगे, क तू तौ हमारौ अग है या भाति वाए कसऊँ एक बेर यहां लाइक जरूर रहिंगे।" परमाल नें कही।

वहोरी की बात कूँ मान कैं सबनैं चकोर क पास डीग जाइबे कौ निहच कियौ। सिगरौ गाँम तौ डीग जाय नाय सकेओ। थोक गल एक एक चुनक वहोरी क सग चल दिए। सबन न चकोर क घर प मिलिबोई उचित समझ्यौ।

अऊ बारे डीग किले माहि घुसक पंचायत समिति के दफ्तर तक तौ पहुँच गए पर अब पीछे कूँ खिसकव लगे। अगडडो कौन खैंच ? सकुचा सकुची पहली मंजिल तक चढ गए। धीरें धीरें खिसकते खिसकते दूसरी मंजिल प पहुँच गए लम्बे चौडे कमरान के दरवज्जेन प चिक परी। ता समै सबन तन-मन की दसा सुदामा की सी है रही जा द्वारिका म पहुँच के सकुचा रह्यौ। बाहर चपरासी बठौ। कडक कै बोलौ। सब रूक गए। सबके सब सुट्ट। सबके छक्क छूट गए। पाँम म्हाई की म्हाई चिपक गए। मानो 144 की धारा लगा दई होय। बहोरी न आगें बढकें चपरासी सो कही, लाला बी डी ओ साहब ते कह द अऊ गाम वारे मिलिबे आए हैं। कछू अरज करनी है।'

चपरासी नैं जाइकैं भीतर खबर करी चकोर अखबार पढ रह्यौ। अऊ वारेन कौ नाम सुनतेई वानैं अखबार एक ओर फकौ। नग पामन भगो भगो बाई तरिया बाहर आयौ जस कृष्ण सुदामा सौ मिलिबे धायौ। सबन कूँ राम राम करी सबन के पाँम छीए। बडे आदर के सग भीतर अपने कमरा म लिवाय कै ल गयौ। लोग भीतर घुसब म झिपकबे लगे तो चकोर बोलौ, 'भयाओ झिझको मत चकोर या सम बी डी ओ नाएँ, एक मानस हैं। मान्स ते मान्स की कभी झिझक। मैं हू तौ आपम ते एक हू।

भीतर जब कछू फस प बठवे लग तौ हाथ पकर-पकर कैं सबन कूँ सोफा सट अरु मूढान प बैठायो। नथिया न देखौ तौ दौरी दौरी आई बहू कूँ लिवाय के लाई। बहू त कही, 'बहू ये सब हमारे गाम के हैं सबन की आसीस लै।' चन्दा ने सबन के पाम छिए। सबन नै आसीस दियौ। चकोर नैं चन्दा सौं कलेऊ लाइबे की कही। चन्दा न उलायते उलायते हलुआ बनायौ। अऊ गाम वारेन कौ धीरे धीरे सकोच दूर भया। वे चकोर के ब्योहार ते गदगद है गए। ऐसो लगौ मानौं बिनपै घडान पानी पर गयौ होय। काटौ तौ खून नई। किसोर राधे परमाल मूला, चकोर के ठाठ बाट कूँ देखि कैं दग रह गए। बढिया पलग साफ सुथरे ऊढँया बिछया बढिया कुरसी मेज सजी सजायौ कमरा सब गाम वारेन की आँखिन में फब रहे। कमरा म चुप्पी थोरी देर कूँ छा गई।

नथिया नैं ललक कै सिगरे गाम की राजी खुसी पूछी। अपनी सगवीन को नाम ल लवें बिनके सुख दुख की पूछी। अपनेन की बातन म जो सुख होय, जो अपनोपन होय बाकौ बरनन नाय कियौ जाए। अनुभव ही करयौ जाए। याही तरियाँ चकोर नऊ गाम के लोग लुगाइन की जानकारी लई। मंदिर के पुजारी की बात पूछी। स्कूल के हैडमास्टर साहब की पूछी।

इतेक देर मे चन्दा कलेऊ म हलुआ बनाय क ल आई। हलुआ परोस दियौ सिगरे हलुआ खाते रहे अरु बतराते रहे। या समै सबकी दसा वसी ही है रही जस कृष्ण के भौन म सुदामा की भई।

किसोर नें माहस बटोर क कही, 'बी डी ओ साहब हमसों जो भूल है गई बाकी छमा मागवे आए हैं।'

चकोर न तुरत उत्तर दियो पहले भूल भई जानें नाँय भई, पर अव अवसि भूल है गई है। मोत बी डी ओ कहक चो मोय लजा रहे हो? मै तो तिहारो वच्चा हू। मौते बी डी ओ कहवे वारी दुनिया भोत है। 'चकोर कहक प्यार ते पुकारवे वारे ऊ तो चइए'। मोय तो आप अपनो छोटो सो छोरा चकोरई समझो। रही वात पाछे की वाम तिहारो कोऊ दोस नाए'। सब समै की बात होय। समै अनुकूल होय तौ मटूगी हू सोनो है जाए। 'जब समै खोट तौ सोनो हू मटटी है जाए। कबऊ-कबऊ काऊ लहर आव। बुई लहर सबकी बुद्धि कू फेर दे। लहर निकस जाए तौ फिर बात साधारन है जाए।

परमाल बोलो 'भया तुम भलई कछू मत कहो पर गाम ते गलती है गई है। गाम त अनीति है गई है। हमारो दोस है। अब तो छिमा करनी होगी। गाम चलनो परैगो।'

चकोर न हाथ जोरि क कही 'सिगर सरदारो मोपे पाप मत चढाओ। तुमम ते काऊ काका है कोऊ ताऊ, कोऊ बडो भया है। छिमा जस सबद तिहारे म्हो त सोभा नाय दें। तुम मोय परायो मत बनाओ। तिहारो हू तिहारोई रहूगो। मै तो विनम त हू काऊ देस म रहिंगे काऊ नस म रहिंगे तोऊ रावरे कहाइगे।'

राधे नें कही भया तू अपनो है याही सो तो घर आए हैं। सुख दुख की पूछव आए हैं। तोय गाम लिवाव आए है। तरे घर ए तेरे खत ए, तोय सम्हारव आए हैं। याके सग सग गाम की बढोतरी क ताईं आए ह। तू अपनो है तो गाम की बढोतरी क ताईं गल निकास।

चकोर नें उत्तर दियो 'सिरदारो मेरी घर कायको है घर तो गाम कौई है अरु खेत कू अब मै कौन सो करवे जाय रह्यो हू। आप मरो बताय रहे हो। ई तिहारी महानता है। मैंने तिहारी वात मान क इनकू स्वीकार कर लियो है पर अब इन दोनोन कू मै गाम कू राजी राजी सौप रह्यो हू। मरी झोपडी की ठौर प तो बनाओ पुस्तकालय अरु वाचनालय मन की ठौर प बनाओ सकण्डरी स्कूल। गाम की बढोतरी को सुभारम्भ अपन तेई कर रह्यो हू। रही बात सरकार की ओर सो मदद की सो मैं विसवास दिवाय रहया ह क मै अपनी करनी म कोऊ कोर कसर नाय छाडूगो पर हा काऊ दूसरे के हक्क ए नइ छीनगो। दूसरे के गरेन न नई काटगो। और सुनो मै अब तक अऊ नाय जायो द भूल मोत जरूर भई है याकी मै छमा चाहू।

गादी म खिलाए चकोर की ऐसी महानता देख आख फटी की फटी रह गई। सब कहव ला धन्य ह नथिया की कोख कू जान एसो लाल जायो।

वहारी बोलौ, भाई अब तौ सबके मन को मैल दूर है गयौ। जा मैंने कही साची निक्सी।'

सब नैं माथे हिलाए बोले, 'भाई साची कही और जो कही बू साची निक्सी।

ता पाछ एक पोत फिर सबन नैं नथिया अरु चकोर सौ छिमा चाही। अपने गाम बुलाइबे को नोतो दकें अऊ लौट आए। कह्क आए भया कल जरूर अइयो हम गाम बारे मह की नाई बाट देखिंगे तेरी।"

'भाई ई राज जनता कौ है अरु जनता जनादन होय तो जनता जनादन की बात कसें टार सकू ? पचन की आग्या सिर माथे। मैं कल जरूर आऊगो।'

या वात कूँ सुनिकैं, बहोरी के सग गाम बारे लौट आए। रस्ता भर चकार के ब्यवहार की चरचा करते रह। सब या बात कूँ मान गए क फूल को मार बडी पनी होय।

दूसरे दिना चकोर वायदे के अनुसार अऊ गाम जाय पहुँचो। गाम नैं चकोर को खूब सत्कार कियो। सामियानो लगायो गयो। वदनवार बाधे। झडी लगाई। बाजे बजवाए। स्कूल के छोरी छोरान ने स्वागत गीत गायो। भासन भए। चकोर की जी भरक बडाई करी। चकोर नैं अपने भासन म सबन कू हाथ जोर कैं कही, भयाओ जो कछू माय मिल्यो है, ई सब गाम वारेन की आसीस को फल है। प्रभु की किरपा है। मेहनत काऊ की अकारथ नाय जाय। मेहनत सौं सब कछू पायो जाय सकै। बिना महनत हाथ की गस्सा म्हो म नाय जाए। कछू तकदीर की वात कर तदबीर कू बनाइबे वारी तदबीर होय। गाम वार चाहैं तो तदबीर सौ गाम की काया पलट कर सक। गाम मे तै सामाजिक कुरीतीन कूँ दूर करबौ नई नई अच्छी बातन कूँ अच्छी स्कीमन कूँ स्वीकार करबौ भौत जरूरी है। जुर मिलिक काम करिगे तो गाम उन्नति कर सकैंगे। कही है, 'जहा सुमति तहँ सम्पत्ति नाना।" आग्या अरु बिसबास के सग भागे बढिंगे तो गाम को विकास अबसि है सकैंगो। भैयाओ! महनत ई भगवान है ? भाग के भरोसे रहोगे तो समझ लेओ भाग टूट की सिफर होय। करम को अरथ भाग नई काम है। करम को मतलब है काम। काम सच्चो देवता है। या हाथ कर वा हाथ लै। काम को अरथ है चढ़ै तो चाख प्रेम रस अरु करम ते गिरे तो चकना चूर। काऊ न ई ऊ कही है–करनी कर तो क्यों डर क्यों करके कैं पछताय, बाए पेड़ अमूर क आम कहा त खाय।'

चकोर ने अपन भासन के अखीर म हाथ जारिके एक निवेदन और कियो— 'भयाओ! मैं अपनी चौपाल की ठौर कू वाचनालय अरु पुस्तकालय क ठाद रव का

सवल्प कर चुको हू । दो बीघा जमीन कू अब डो स्कूल बनाइवे क वाइ यह रह्यो हू । याए गाँम सम्हार अरु इनक निर्मान को प्रबध कर। मोते तो जो है सकगो सा मै सहायता करुगो। अब काट अरु फूलन को मारग आपके सामई खुलो परो है चलनो हमारे अरु तिहार हाथ है। एक बात और सुनो—सतरज के खेल म दोनों ओर क खिलारीन कू बराबर के मोहरा मिलैं पर अपनी चाल ते एक हार अरु एक जीते। करनी ते ही जय अरु विजय होय।'

चकोर की साँची सारभरी बातन कूँ सुनिकै गांम वारेन न भूरि भूरि प्रसंसा करी। खूब तारी बजाई। खूब जकारे लगाए। चकोर नै जितेक मना करी वितेकई और दून दून है कैं जोस दिखायो। गाजे बाजे के सग सिगरे गाम मे है क जलूस निकसवायो। चकोर न गाम बारेन की राजी म अपनी राजी दरसाई। हा बानै बडेन के पाम छीए बराबरउन कूँ गरे त लगायो। अपने छोटन कू प्यार उडेल कै बिनके माथे प हाथ फेरो। ना काऊ जाति-पाति को अन्तर दिखायो ना काऊ गरीब अमीर को भेद बरतो। सबसों समान भाव सो मिल्यो।

ठौर ठौर प लाग वाके भाग की सराहना कर रह। एक गरीबनी को छोरा जाको काऊ धनी धोरी नाओ अपनो महनत ते पुज गयो। अपनी करनी ते बी डी ओ बन गयो। याक छोरान कूँ प्रेरना मिली जब फूल छेदे जाएँ तबई गर को हार बनै। अच्छे पइसा बारे जो अपन छोरान प पानी की नाई धन बहा रहे वे अपने करमन नैं ठोक रहे। अधिकतर गाम क, चकोर के बी डी ओ है जाबे त गव को अनुभव कर रहे। वे दूसरे गाम बारेन ते कहबे कू तो है गए क हमारे गाम को छोरा बी डी ओ है। व याउ सोच ए मोच रहे क बू कछू न कछू तो भलो करगोई। गाम बारे अपनी-अपनी तरियाँ सोचत रहे। चकोर सब सौ प्यार सो मिलिक सबनते विदा लकैं डीग कूँ लौट परयो। सबन के होठन पओ, जननी जन तो भक्त जन क दाता क सूर चकोर ने सबन के मन प अपनी करनी की छाप छोडी। पत्थर की लकीर खच दइ। सबन के मन के मैल कू साफ कर दियो।

सब सौ मिल क चकोर चल दियो। जीप डीग सडक प चली जा रही। चकोर अपनी जन्मभूमि मे आय कै अपने भयान त मिलक भौत प्रसन्न हो। बिछुडे मिल गए सबन को सकोच दूर है गयो, आपसी मन मुटाव छट गयो। नीम निमाने धरम ठिकाने आ गयो। डीग मे जीप जैसइ घुमी, दूसरी ओर ते आते भए ट्रक सौ जीप की टक्कर है गई। टक्कर भयकर भई। ड्राईवर अरु चकोर दोना गम्भीर रूप ते घायल है गए। दुघटना की चरचा हवा म तर गई। चारा ओर हाहाकार मच गयो। पूरी डीग अस्पताल म उमड आइ। चकोर के घर किले मे खबर भेजो तो मालूम परी क चन्दा कैं छोरा भयो है। नथिया कूँ खबर दई ता समै नथिया की गोद म नातो आ चुको। बू नानी कूँ दधि क सिहा रही। जस ई ऐक्सीडेट की सुनी भाजी छुटी लीजो

दीऔ करक जसै-तसै रोमती फिफामती अस्पताल ग्राई। चकोर अचेत लहू मे लथपथ है रह्यौ। नथिया प नई देखौ गयौ पछार खाय कै गिर परी। आप हू अचेत है गई। डाक्टरन नैं देखौ चकोर चलौ सा चलौ बुढिया हूजा रही है। डाक्टर न दोनोन कू सम्हारौ। चकोर कू आक्सीजन दई जा रही बुढिया कू इन्जक्सन दिए।

ड्राईवर अरु चकोर कू भरतपुर लै जावे की सोची जा रही। डाक्टरन नैं बताई हालत गम्भीर है। मारग मई कछू गडबड है गई तौ बात बिगड जाइगी। डाक्टरन नैं दौड धूर खूब करी। चोटी कौ पसीना ऐडी तक आ गयौ। अच्छी ते अच्छी दवाई दई गई। मान्स टूट पर। काऊ तरिया डाईवर अरु चकोर बचाए जाए। डाक्टरन की महनत सफल होती दिखाई परी जब ड्राईवर होस म आ गयौ पर चकोर नैं तौ चेतइ नई कियौ। धीरैं धीर बाकी नारी कमजोर परती गइ। लम्बी लम्बी सास चलबे लगीं। डाक्टरन कू जच गई अब पछि उडिबे वारौ है। बिनकी हालत खराब ह्वैबे लगी। बिनकी आखन म आमू आ गए। चकोर नैं तौ सिगरे अफसरन कौ मन जीत राखौ। चकोर तौ डाक्टरन के गरे कौ हार हौ। डाक्टरन कौ प्यारौ, बिनके हाथन म ते देखत-देखते खिसकौ जा रह्यौ। डाक्टर देखते रह गए अरु चकोर के प्राण पखेरु उड गए। सब यही कहके रह गए 'टूटी कू बूटी नही, नही काल कू बैद।

थोरी देर पीछ नथिया होस मे आइ तौ फरफरामती भई चकोर कू देखिबे कूँ लपकी। वाए कौन बतातौ क अब वाकौ छोरा कहा है ? बानैं आख्य फार कै देखी, भीड उमड रही है वाकी आँखन म आसू है। वाके कानन म चकोर के नाय रहब की भनक सी परी। नथिया धाड मारकै रौवे लगी मेरे बटा ए माय दिखाय तौ देऔ! मरे लाल के मोय दरसन तौ करा देऔ! मेरे छोना कूँ मौते मिलातौ देऔ!" पर लाल होतौ तौ बाए मिलाते लाल की तौ लास परी पोस्टमाटम ह्वैब के ताईं। नथिया रोती रोती उठी चकोर की ओर झपटी। नुगाईन नै वू सम्हारी पर वू तौ तडफडा रही लाल ते मिलिब कूँ। पानी त बाहर निकासी भइ मछरिया की नाईं बेचैन हौ। जब वू घिसट कैं चलबे लगी तौ मथा फोरी लकै बाकू चकोर की लास के सामई डार दियौ अरु वहीं, दख याकी दबाई है रही है।

नथिया कूँ तसल्ली सी भई बाली 'डाक्टर भयाओ याए बचाऔ। जो कछु खच होयगौ बाय मैं दऊगी। मैं महनत करोगी, मजुरी करोगी पर एक एक पइसा चुकाऊगी। काऊ तरियों मेरे बेटा कूँ बचाऔ। मेरे लाल कू बचाओ !!'

बुढिया त बात ए कब तक छुपाते। छुपाते भए हू बात मालुम पर गई। फिर काई नथिया अपन बटा की लास त लिपट गई। वाक म्हौं प म्हो धरन पुकारबे लगी हाय मेरे लाल ! हाय मेरे छोना !! माय छाडकै कहा चल दियौ ? थारी देर म वू अचत है गई। हाट फल सो है गयौ बाकौ प्राण ठहर गई। अपनी गोदी म खिलाए लाल कू

अपनी गोदी म लकं सो गई। विपत्ति पै और विपत्ति। मैया बेटा एक संग चल दिए रह गई चन्दा एक दिना के मास के लोथरा कू लकं।

चन्दा त चकोर के ऐक्सीडेन्ट ह्वैबे की बात छुपाई जा रही। वू जरूर सोच रही डीग ते अऊ तीन मील है। फिर जीप त आइबे म पाच मिनट लगै क दस मिनट। का बात हुई ? छोरा ह्वैबे की बात पहुँच गई होगी ? अब तक कस नई आए ? चन्दा कू अब अपनी सास हू दिखाई नांय पर रही। पडौस की बयरबानीन नै चन्दा कू सम्हार राखौ। चकोर आताई होगौ। नथिया के बाहर जाइबे कौ बहानौ बनाय क चन्दा कू तसल्ली देती रही।

चन्दा मन में पछतायौ कर रही वे इतेक निरदयी कसै है गए ? अपने छोरा क जनम की बात सुनिकऊ नई आ सके। जापे के समै ना जानें का का चीजन की जरूरत परै या बात कोऊ ध्यान नइ दियौ। चन्दा अपने मन म परेखौ करती रही। कब तक वू जेई सोचती रहती ? भौत देर तक जब सास नई दिखाइ परी तौ वू बयरबानी प चल्ला परी—'मेरी सास कू बुलाऔ। विनते मिलाओ।' जब कोऊ तसल्ली की सी बात हाथ नई लगी तौ चन्दा समझ गई दार में कछू कारौ है। अब चन्दा की आखिन म ते आसू ढरकबे लगे। चन्दा बड़बड़ाती रही। बाए सम्हारबे वारी सब महन करती रही। समझाती रही 'अरी बच्ची आब हैं राबे मत जाति चली जाइगी या मास के लोथरा कू सम्हार। सब ठीक हैं। बितकू चकोर कौ पोस्टमारटम भयौ। नथिया की अरथी मजी। सग म चकोर की काठी बनी। मैया बेटान की सग सग अरथी निकसी। डीग म का सिगरे जिले म हाहाकार मच गयौ।

रात कू जस ही चन्दा के मैया बापन न ई समाचार सुनौ वे दौरे दौरे डीग पहुँचे। चकोर अरु नथिया के चल बसबे की बात सुनी तौ पर कटे गिद्ध की भांति गिर परे। अपने सामई अपने ज्वान जमाई की मौत अपनी ज्वान बिटिया के मांग कौ सिंदूर पुछतौ देख वे फूट फूट के रोवे लगे। बितकू बिटिया जच्चा अरु बच्चा क्लिनिक के भीतर पचायत समिति के भीतर परे। वे दोनों चन्दा के पास पहुँचे। चन्दा न बिनकू उदास देखौ तौ अपनी सास अरु चकोर की बात पूछी। मैया बाप का उत्तर दत। काऊ तरियाँ रात भर तसल्ली दक बहाने बनाय क रात निकासी पर भोर होत ही चन्दा न अपनी सास अरु चकोर की रट लगा दइ। अखीर म धीरैं-धीरैं बात खोलनी ही परी।

चन्दा कू बिसवास ई नाय भयौ पर जब असलियत सामने आई तौ चन्दा क धीरज कौ बाध टूट गयौ। जच्चा जच्चापन भूलिक धाड मारक रोबे लगी। घर म कुहराम मच गयौ। न जान जच्चा कू इतेक बल कहा सो आ गयौ क वू बिलाप करती पछाड खाबे लगी। बिलाप करती रही। मैया बापन नैं जितक समझाई वितेक्ई रोबे लगी। वाक बिलाप कू सुनिकैं अच्छे अच्छे रोबे लग गए। कछू कहबे लगे चन्दा कू

खग्रास ह्व गयो है। चन्दा ए समझाबे लगे तू अपने छोरा को तौ ध्यान कर, चकोर की घरोहर कू सम्हार क रख पर बाप इन बोलन को कोऊ असर नई परो। वू तौ डकरायवे लगी, "अरे ! मोय कौन के सहारे छोड गए। अरे !! मोय अपने सगई ल जाते। अरे !!! मोते कछू कह तो जाते।" चन्दा चकोर की ना जानें कितेक बातन की याद करती भई तब तक रोमती रही जब तक अचेत नाय है गई, डॉक्टर बुलाय क बातल चढवाई गई तब कहू जान म जान आई।

दूसरे दिना चकोर के यार राजेन्द्र कू जैमेंई खबर मिली तौ भगो भगो डोग पहुँचौ। वाकौ हाल बेहाल है गयो। फूट फूट कें ऐसों रोयो मानौ बाकौ सगौ भया मर गयौ होय। बानें चन्दा के आसून कू थामबे के मारे अपने आसू थाम लिए। आसून न पीकें रह गयो। वू चकोर की बातन नैं चकोर के कामन नैं याद करकें अकेले म रा लैतौ पर चन्दा के सामई आंसू रोक क रह्या।

अऊ गाव मे तौ ओर ऊ हाहाकार मच गयो। चकोर की जलसा, चकोर कौ भासन, चकोर कौ जलूस चकोर की जय जयकार साकार हैकें याद आवे लगे। अऊ बारेन नैं अपने माथे को कलक मानक भारी सोक मनायो। रोटी खावें की का चलें काऊ के घर चूल्हौ तक नई सिलगो। कछू तो अचेत है गए। कछू "होनी बडी बलवान है" कहके रह गए। चकोर के गुनन कौ बखान हर एक क होठन प होतौ रह्यो। गाम बारेन के सुपने चकनाचूर है गए। चकोर अऊ गॉम कू आदस गाम बनानो चाहै ओ। वाकी इच्छाई क सिगरो गॉम साक्छर है जाए। सिगरे गाम मे चेतना आ जाए। पर पर मेरे मन कछु और है कर्ता के कछु और' वारी बात भई।

चन्दा की तो दुनियाई लुट गई। आसा निरासा म, सम्पन्नता विपन्नता म प्रकास अंधकार मे बदल गयो। चन्दा क सामई ता अंधेरो ई अंधेरो छा गयो कहौ करे उगते सूरज कू सबई नमन कर उगते चन्दा क ही सब अर्घ्य चढावें। सब जन बसती के ही गीत गावें जरत भए दिवरा प प्रान चढाव। हर एक की नयनन की चवर ब्याहुली पै ही ढुरें। हर एक महल अरु मीनारन कू ही ललचावें। फलते फूलत पौधान मई सब पानी दें। अग्नि कू ई सब हवन करें। कहबे कौ मतलब ई ए कै बनी बनी क सब साथी है जाए। बिगडी हस्ती की दुनिया म काऊ सगाती नाय होय। मोई यात चन्दा के सग भई।

चन्दा बिना चकोर क बीच भवर माहि रह गई। यो कहो चन्दा प मावस छा गयी। वाकौ सरवस लुट गयो। वाए तसल्ली दिवावे वारे आते रहे। कछू ऊपरले मन त अपनोपन निभात रह। कोऊ चकोर क गुनन को बखान करतो चकोर मानस नाहो देवता हो कोऊ चदा ते चकोर को धरोहर कू पालन करबे की कहतो। काऊ न

सम्कार सौं मदद दिवाइब कू धीरज बँधायो। काऊ नैं चन्दा की नौकरी लगाइवे के ताईं कही। चदा नैं सबन के सातरें न बोल सुने पर जानैं सातर क बोल निभा पाव। ताते धावन जो कछू है जाए सो है जाए। पीछे तौ पीछई होय। चन्दा न सबन की सीख सुनी। सबन की बातन कू सिरमाथे चढायो जिन जिनन सहानुभूति दिखाई तिनके ताईं आभार प्रकट करयो।

चन्दा के मैया बाप अपनी बिटिया पै छानी दकैं परे रहे। वे ऊ भीतरइ भीतर रो लैते, जाते चन्दा कूँ मालूम नई परे। वे सोचते चन्दा के भाग मे का लिखौ है। लाड चाव म परी पर ब्याह के समय कगानी रही ब्याह पाछैं वाकी भाग जगौ पर भाग के चमकते ही बजपात है गयौ। बिनके सामई छोरी विधवा है गई। विधवा को जीवन का होय ? समाज मे विधवा का तरियां देखी जाए ? वि नैं याकौ खूब अनुभव हौ जवानी म विधवापन कितेक दुखदायी होय। याको अनुभव तो बूढ़ कर सक जाकी विवाइ फटी होय। अब चन्दा की नया कसै पार लगगी ? गाडी कम आगैं ढरकगी या सोच फिकर मे बिनकी भूख, प्यास, नींद सब उड गई।

अऊ मे चकोर की ठौर ठौर पै चरचा भई। बाक गुनन कू गात गात अऊ वारे अघाते नाय। चकोर न अपने सद्व्यवहार सौं सबन कौ मन जीत लियौ। जा चकोर कू गाम वारेन सौ बदलौ लनो चइएऔ वान बिनका सत्कार कियौ। सम कौ फर बताय कैं सबके मन को मैल दूर कियौ। गाम के ताइ नई नई योजना बनाई। सब सोचिवे लगे, अब वाकी विधवा के ताईं गाम कूँ कछू करनौ चइए।

गाम वारेन नैं तै कियौ, चन्दा कूँ अऊ लायौ जाए। वाकौ मकान सब गाम वार मिलक बनावैं। वाक खेत कू बाकू सौप। वे अपने प्रस्ताव कू लक चन्दा के पास पहुँचे। चन्दा न सबन की सुनी तौ भभक क रोय परी। बान अऊ चलवे की बात तौ स्वीकारी पर जो कछु बाकौ पति कह गयौ जाकौ दान कर गयौ वाए कसे भ गज लती वाके कह भए बचनन न कसैं मैंट दती। वानैं हाथ जोरि क गाम वारन सौं कही जो सहानुभूति दिखाई है वाके ताईं मैं सबन की आभारी हू पर जो कछू व गाम बारन कूँ दान कर गए अब वाप मेरौ अधिकार नाएँ। समाज को अधिकार है बाए उल्टौ लक मैं पाप की भागीरदार नइ बनूगी, बिनकी आत्मा कूँ कस्ट नाय दऊगी। गाँव वारन की मौप छत्र छाया बनी रह। गाम बारे मोय अपनो मान इतक मेरी बिनती है। गाम वारे चदा की नीति की बात कू सुनिकैं चुप्प है गए। भारी मन ते वापिस लौट आए।

चकोर क सिगर क्रियाकम विधिवत करायक बाके न बिटिया क सामई बात राखी, बिटिया अब अपने घर लौट चलवे म सार हैं।

चन्दा बोली, "अपनौ घर तौ अब कहूं रह्यौ ही नाएँ। जा दिना मरे पीर

हाथ किए वाही दिन ते पीहर अपनो घर नाय रह्यो। सासरो ही तो मेरो घर बनाय दियो। अब पीहर ए अपनो घर कैसे कह दऊँ।'

या बात ऐ सुनिक चोखे अरु राधा को गरो भर आयो। आखन सो आसुन की धार बह निकसी। इतकू चदा की हिचकी बध गई। वा समै तीनों अपनी अपनी आखन सों गगा जमुना बहाते रहे। एक दूसरे सों लिपट कै रोते रहे। नवजात सिसु मूक चितक की नाईं दिखाई परो। वू का समझतो दुनिया काए, दुनिया मे सुख-दुख काएँ। थोरी देर तक वे तीनों प्रानी वा आलीसान भवन मे सुख के सब साधनन के बीच छटपटाते भए करुना भरो विलाप करते रहे। फूलन को जो वातावरन कछु दिना पहल बनो वू सूलन सो ज्यादा पीडा देबे लगो। धीरें धीरें एक दूसर के आसून नैं पोंछतें भए सान्त भए। एक गहरी चुप्पी छिन भर कू छा गई। नवजात सिसु नैं रोय के सबन को ध्यान बटायो।

थोरी देर पीछे चन्दा नैं मौन तोरो पिताजी आपन जो कछु कियो मेरे भले के ताईं कियो अब आप चों दुखी होओ? मोई कूँ अपने पाँयन प ठाड़ो होनो है मेरे भागई कम छेद परो है। अब आप अपने घर कूँ सम्हारो मोय मेरे ऊपर छाड़ो।'

'बेटी तोय बीच भँवरन मे छाडि के हम कहाँ जाएँ? हमारी बेटी अरु हमारो बेटा जो कछु है सो तू है। या घर मे हम कैसे रह पाइगे। हमारो जीवन आधार तू ही तौ है। अब हमारे घर मे सुख को साज नाएँ। पर ईंट पत्थरन को घेंसुआ तौ है। वा घेंसुआ प तेरोई तौ अधिकार है। वाए हम कौन कूँ छारि के जाइगे।

चोखे अरु राधा चन्दा कूँ सब तरियाँ सों समझायक हार गए, पर वाके गरे बात नईं उतरी। वू खूब समझ रही चकोर वाए जा घर मे छोरि गयो है वा घर मे वू ज्यादा दिना नाय रह सकै। पर वाए ई ऊ पतो क सरकार की ओर त वाए जो सहायता मिलेगी वाकी एक कुटिया बनाय कैं अपने बटा कू पारेगी। सरकार चकोर की एवज मे वाकू जो छोटी मोटी नौकरी देगी वास अपनो गुजारो करगी।

या बीच मे चकोर कौ यार राजेन्द्र अपने कर्तव्य के निवाह मे लग गयो। वा ने रोइबो-भिफायबो छोड़िक अपने करबे बार कामन कू सम्हारो। सबसे पहले वा ने चोखे की मया अ ची कू सम्हार क राखो। फूस सी बुढिया अ चो ना सीखतो ना मारतो। चोखे अरु राधा अपनी बिटिया अरु जमाई सौं मिलिबे गए हैं या वात कू जरूर जाननो। राजेन्द्र म ची के पास रह्यो वाकी रोटी पानी को जुगाड़ बठायो। अ ची कू ई बात बताय दइ क चन्दा के छोरा भयो है। दोनों जन जच्चा अरु बच्चा कू सम्हार रह हं। अ ची मनइ मन मगन है रही पर वाए ई का पतो क वाकी जवान नातिनी विधवा है गई है।

राजेन्द्र अची की सार सम्हार तो करई रह्यो, वू जिलाधीस सौं मिलिकें, ताते-धायन भई चन्दा कूँ नौकरी पे लगवाइबे को जतन कर रह्यो। वू कबऊ डीग जातो कबऊ भरतपुर आतो। वू एक साँचे मित्र की भूमिका निभा रह्यो। वू जानतो जब, लौं कागजन को पेटो नाँय भर जाय तब लौं कोऊ बात नाँय बन। अधिकारीन नें चन्दा क प्रमाण पत्रन को बारो चाह्यो तौ वे ल जाय कें सामई धरी। चकोर की मृत्यु को प्रमाण पत्र जब लौं डाक्टरन ते प्रमाणित नद होय तब लौं कौन मानबे वारो। इन सब कामन क ताई दौड धूप जरूरी ही। राजेन्द्र नें मौन साधक की नाई सब करकें दिखायो। सब कागज जहा के तहा पहुँचाए। राजेन्द्र चन्दा कूँ भाभी कहकें पुकार हो। वाए भाभी की भावी की चिन्ता ही।

वू चन्दा कूँ धीरज बँधातो, 'भाभी भया चकोर तौ अब आवे त रह्यो। सब तौ चकोर की या धरोहर की रच्छा करनी है। याकूँ ऐसो बनानो है जासौं ई, चकोर सौ दो तिल आगें बढ जाए। सब चकोर के दुख ए भूल जाएँ।"

चन्दा भावनान म बचलौं बहुती। वाए तौ कठोर धरती प उतर कें जीवन बितानो। दुनियादारी हू निभानी। मया-बाप की भरतपुर चलब की हट वाए नैक्हू नाय सुहा रही। वाए पतो प कहू वू मया बाप के सग भरतपुर चली गइ तो आफिस बारे जो बाकी नौकरी के ताई दौड धूप कर रह हैं वाए छोड दिंगे। सब ठडे पर जाइंगे। मैया बाप को बात पास ठहरबो क्यलों है सगे। ई बिचार चन्दा कूँ झकझोरतो। कबऊ वाए अपनी बूढी दादी की याद आती। वू बिचारी अपन दिलान न कस फोर रही होगी? दूसरे छिन बिचार आतो वाये मैया बाप चले गए तौ वू अकेली रह जाइगी। अपने अकेले छौना ए लम्बे चौडे भौन म कैसे रख पाइगी? भौन की ईट ईट पाबे कूँ दौरगी। वू अकेली धाड मारके मर जाइगी। बाकी बुद्धि काम नाय द रही। कबहू सोचती आप काज महाकाज, आप मरे स्वग दीख। भँवर म परे भए पत्ता की भाँति बाकी हालत है रही।

अखीर म वू एक तोर प आई अपन पिताजी अब मया म त एक कूँ भरतपुर भेज दै। एक बाके सग रहे, जो बाए सम्हार एक बाकी दादी कूँ सम्हार। मैया बाप म कौन बाके पास रहैगो? याहू की त करनी हती। सोच बिचार कै या निरनय प आई क पिताजी दादी कूँ देखें अब मैया बाक छोरा कूँ पार। या बात कूँ मानकै चोखे भरतपुर कूँ चल दियो। राधा चन्दा के पास रह गई।

चोखे नै भरतपुर पहुँच क मया सौ राधा क नाय आइबे की कह्यो। अची असमजस म आ गई। सोचिबे लगी जब नथिग चन्दा के छोरा ए सम्हारबे कू है तो राधा चौ रह गई? चोखे अ ची कूँ कसैं समझातो। वू भेद ए कब तक छुपातो।

अखीर म कच्चौ चिटठा खोलनोई परो। अ ची नें सुनो तो मन्न रह गई। वू रोई फिफाइ। रोटी पानी छाड दिए। चोखे न जितेक वाकूँ समझायो बितेकई वू

भभक भभक कै रोई। कई दिना तक वाके आंसू नाय थमे। वू विचारी का करती राज रो लती अरु रोज राकै रह जाती। जाकी फुलवारी वाई के देखते-देखत उजर गई वाप रोवे क सिवाय और काम्रो ?

राजेन्द्र दिन को भोजन अरु रात की नींद छाडकै चन्दा की नौकरी कै ताई जी जान सौं जुटो भयो। बानै भरतपुर त कागज निकसवाय कै जयपुर भिजवाए। कागज पहुँचा तो दिए पर तिनको उत्तर नई आयो। वाकी समझ मे देर त आई क अब तक कागज के पीछ नई लगो जाइगो तब तक आगै नई खिसक सक। कागज कै पांम लगाए जाएँ। कागज कै पख लगाए जाएँ। कागजन क पांम अरु पख लगाइव के तौर तरीकान सौं राजेन्द्र खूब परिचित हो। कागज के नीच हरे हरे छप भए भारत सरकार के कागज लगाए जाएँ। काऊ बडे आदमी की दबाव चिट्ठी त डरवायौ जाए, क वाकूँ लाइकैं सिफारिस करवा॰ जाए। कबऊ ज्ता को जोर हू काम आ जाए। जमानो सक्ति को रह्यो है। हमेसा सक्ति पुजी है। काऊ तरिया की सक्ति होय। बिना सक्ति म काम नाय होय। सक्ति धन की होय, बुद्धि की होय चाहे देह की होय। सदा सो लाठी वारो भैंस ए लै जातो रह्यो है।

राजेन्द्र नै अपनी बुद्धि को प्रयाग करो। अफसरन की चिरौरी करी, मनुहार करी। जहा आँख दिखाब की जरूरत परी आँख दिखाई। वाको पालो भाँति भाँत के लोगन सो पर्‌यो। ऐस लोग हू मिले जो बिना रुपयान के कागज ए निकास ही नाय सकै जिनके चाहे कोऊ पटटा बठो राड घो न है जाए बिन्न अपने टका सौं ही काम है। एसे हू लोगन सो पालो परो जो भए काम म राडा अटकाव। एस लोगन सौं हू मिलिबो भयो जो भूखे भेडिया की नाई लाल लाल आख दिखाव। एसे हू लाग सामई आए जा हुकम मीर नई फरी फोरैं नही। राजेन्द्र नै सब कछू करो पर अपने सिद्धान्तन सौ नई गिरा। नीतिवान मानसन कूँ पग पग प काटे लगैं। पैंड पैंड प पापड बेलने परै। राजेन्द्र न सब सहन कियो पर बाजी जीत कैं लौटो।

चन्दा कूँ पचायत समिति डीग मे ई नामल ऐजूकेसन आफीसर के आदेस जब राजेन्द्र नैं लायकै बाके हाथ म दिए तो वाकी आँखिन म आंसू झलक आए। वे आसू दुख के नाँए एहसान के है।

## उमग कौ रग

सम जात नही लागहि बारा  की कहावत कवन प सच है। दू बात दूसरी है क घाऊ ने दिना हसी खुसी म आनन फानन सो कट जाएं। घाऊ क दिना रोमत रोमते कट। हा काल को पइया रूक जाएं। चन्दा के दिना कट तिल तिल करकै कट। इती पूर्ति क ताई सम क सिवाय और कछू उपाय नाएं। सम ही घावन नै भरै।

अब तानूं दू एक आलीसान भवन म रह रहो पर नए वी डी ओ क आत ही वाए वू भवन खाली करनो परो। रहो तो दू बाई भवन म पर पहली मजिल क एक कमरा बार आवास म आनो परो। गनीमत ई रही क वाए अपन टाड कहूं और नई लाग्न पर।

या तो चन्दा क जीवन म चकोर क जाए त अधेरो छा गयो पर अपन छोरा को वाए सहारो हो। वू ही वाक जीवन म उजियार की किरन ही। अधेरो रात कूं छाटिब बारो वू ही तो हो। याही सो वाकौ नाम रख लियौ दिवाकर। चन्दा क आग दिवाकर क पालन पोसन की जिम्मेदारी ही। राधा वाक सग रहक वाए पारिबौ सिखा रही।

चन्दा कूं जब सो नौकरी मिली तबई सो दिवाकर की देखभाल राधा प ही रहती। वाक मलमूतन न साफ करती वाए न्हवानी धुवाती लत्तान नै बदलती वाकूं दूध पिवानी। वाए खिलौनान सो खिलाती। पर मया तो मैया ही होय। साझ कूं चन्दा नौकरी सो वाही तरियां लौटती जस अलब्यार्ई गाय जगल के हरे भरे चारे कूं छोडक अपन बछरा के ताईं चली आव वाते लिपटब चिपटबे चूमब चाटब कूं। दिवाकर हू दारि क वाकी गोदी क ताई तुरानो चन्दा आत ही दिवाकर पै नह की बौछार करती। नह को हाथ फेरती। सौ सौ बर चूमती। हँसती हँसाती। दिवाकर क ताईं चन्दा ही माँ ही चन्दा ही बाप। चन्दा कूं दोनो ही रूप धारन करन पर रहे। चन्दा कूं दिवाकर ही आसा की केन्द्र हो। उडते पछी को अडा हो।

चन्दा नैं इ ऊ बात पढ राखी क माँ ही बालक की पहली गुरु होय। गार्गी अरु मैत्रेयी के जीवन कू चन्दा न पढो। वान ई ऊ पढो क शिवाजी कूं शिवाजी बनाव वारी वाकी मा जीजीबाई ही। याही सो चन्दा न हू अपन बटा कू बनाइबे क ताईं कमर

करी। वू याहू वात कूँ जानती कै आरम्भ की बिगरी भई बात बन नाय सकै। यासो वाल भगवान की सेवा माहि लगी रहती। विचारी प हतक काम्रो ? दिवाकर ई तो वाकी निधि हो। चन्दा साहस बटोर क दिवाकर क विकास म लग गई।

यो तो चन्दा प कारे वादर आए। वाके जीवन कूँ ढक लियो पर वा क साहस क सौंमई नई ठहर सके। वाक सरूप कूँ मिटा नई सक। धीरैं धीरैं वादर छट गए फिर अमृत की वरसा भई। फिर वगिया म वहार आई। चन्दा न अँसुअन जल सींच सींच प्रेम वेल वोई। अपन वेटा कूँ पालन पासन म लाड लडायो पर मोह नई दरसायो। थोरे दिना पाछे आनन्द फल आवे को ओसर आगयो।

राधा न हू दिवाकर क पालन पोसन म पूरो पूरो हाथ बँटायो। राधा कबहू भरतपुर चली जाती फिर चन्दा अरु दिवाकर कूँ सम्हार जाती। याही तरियाँ सो समय वीततो रहो। दिवाकर तन ते मन त आचरन त माँ क कहे अनुसार सुसांच म ढरतो रह्यो।

चन्दा अपन पति क मारग प नौकरी कर रही। जस घरेलू जीवन म रुचि लनी वाई तरियाँ नौकरी कूँ लगन के संग निवाह कर रही। जीवन क झकझोरन नैं वाकूँ सहयोग सहानुभूति प्रेम को पूरो-पूरो पाठ पढा दियो। चन्दा गाम गाम जाती घर घर वयरन सो वन्ने नेह सों वतराती। विनके दुख दरदन कूँ सुनती। दुखियान क ताँई सहानुभूति के दो वाल वोलती। वू जाक पास बठती वाही की है जाती। गाम की वैयरवानी तो वडी भोरी भारी होय। मन ते कोरे कागद होय। विन्न जसी पटटी पढानो चाहो वैसी ही पट्टी पढ ल। तवई तो वे वहकाए म आ जाएँ। आए दिना सुन अमुक वावाजी अमुक ठौर प वैयरन न ठग क ल गयो। या बात कूँ मान क वे नाभी होय। लालची होय। तवइ तो अपन गहनन न दुगनो करायवे के ताईं उतार क वावाजी कूँ दै आवे और फिर हाथ मलती रह जावे। वैयरवानीन म भक्ति होय याही को लाभ कपटी सडे मुसटंडे उठा जाएँ। चन्दा न नारी समाज कूँ भ्रम, अज्ञानता रूढिवादिता लोभ लालच त छुटकारो दिवावे क ताईं गाम गाम म अलख जगायो। गाम गाम म महिला मंडल वना दिए। जाक प्रभाव सो नारी जगत कूँ नई विचारधारा मिली। नई ज्योति जगी।

चन्दा नैं सच्च समाज सवकन क सहयोग सो घर घर म पढाई को मन्त्र फूँको। वान मैया भनन कूँ समझायो क व पढ गइ तो घर को घर सुधर जाइगो गाम नगर सुधर जाइग अपने आप देस सुधर जाइगो। वान वतायो कै माँ ऐसो साँचो है जासो नए खिलौना वन, जिनसो समाज अरु दस वन विगर। याही सों चन्दा न गाम-गाम म प्रौढ सिच्छा की पढाइ प्रारम्भ करवाई। जा छोट छोटे छोरा दिन माहि पढव नई आ सक हैं, बिनके ताईं सांझ कूँ पढव को प्रबन्ध कियो।

